श्रीमते रामानुजाय नमः

श्रीकूरनारायणमुनिविरचितम्—

# श्रीसुदर्शनशतकम्

सान्वय हिन्दीभाषानुवादसहितम्

तथा

विहगेन्द्रसंहितान्तर्गतं-

# सुदर्शनकवचम्


अनुवादकः—

दार्शनिक सार्वभौमः श्रीमद्रामानुजाचार्य-

**श्री माधवाचार्य्य**

**बड़गादी, बम्बई २**





प्रकाशक—

**गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास,**

मालिक-" लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर " स्टीम्-प्रेस,

**कल्याण-बंबई.**

संवत २०१६, सन् १९५९.

# दो शब्द



श्रीकूरनारायण मुनि प्रणीत यह सुदर्शनशतक स्तोत्र श्रीवैष्णव सिद्धान्त एवं वैदिक समाज के लिये एक अनुपम रत्न है। इसकी रचना एक बड़ी विपत्ति के समय श्रीरङ्गनाथ भगवान के परम भक्त एवं उत्कृष्ट विद्वान् श्रीरंग क्षेत्रनिवासी श्रीकूरनारायण मुनि द्वारा कई शताब्दियों के पूर्व की गई है।

इसका पाठ एवं सविध अनुष्ठान, अवश्य शीघ्र फलप्रद होता है। पूर्व से लेकर आज तक भक्त आराधक-धर्म-अर्थ-काम एवं मोक्ष की भावनाओं से, इसका सफल अनुष्ठान करते चले आरहे हैं। वस्तुतः श्रीसुदर्शनराजके महत्व एवं विलक्षण चमत्कारों से सारा संस्कृत वाङ्मय भरा हुआ है। इस विषय में आस्तिकों के लिये इससे अधिक कुछ कहना सूर्य के लिये दीपक दिखाने के सदृश होगा। हां, तो, किसी भी पुराण या स्तोत्र आदि का पाठ अर्थानुसन्धान के विना किये जाने पर समुचित फल प्रद नहीं होता। अतः अर्थज्ञान अत्यावश्यक वस्तु है। यह सुदर्शनशतक स्तोत्र अति कठिन और भाव गम्भीर है। इसके आराधकों के द्वारा समय-समय पर "इसकी भी एक ऐसी टीका होनी चाहिये जिससे कि इसका भावार्थ सर्व साधारण को भी ठीक-ठीक रूप से समझ में आसके" ऐसे शब्द श्रवण में आते रहते हैं। यद्यपि इस पर एक-दो संस्कृत और हिन्दी टीका भी लोगों के दृष्टिगोचर हैं। तथापि अभी भी आकांक्षायें

# दो शब्द



श्रीकूरनारायण मुनि प्रणीत यह सुदर्शनशतक स्तोत्र श्रीवैष्णव सिद्धान्त एवं वैदिक समाज के लिये एक अनुपम रत्न है। इसकी रचना एक बड़ी विपत्ति के समय श्रीरङ्गनाथ भगवान के परम भक्त एवं उत्कृष्ट विद्वान् श्रीरंग क्षेत्रनिवासी श्रीकूरनारायण मुनि द्वारा कई शताब्दियों के पूर्व की गई है।

इसका पाठ एवं सविध अनुष्ठान, अवश्य शीघ्र फलप्रद होता है। पूर्व से लेकर आज तक भक्त आराधक-धर्म-अर्थ-काम एवं मोक्ष की भावनाओं से, इसका सफल अनुष्ठान करते चले आरहे हैं। वस्तुतः श्रीसुदर्शनराजके महत्व एवं विलक्षण चमत्कारों से सारा संस्कृत वाङ्मय भरा हुआ है। इस विषय में आस्तिकों के लिये इससे अधिक कुछ कहना सूर्य के लिये दीपक दिखाने के सदृश होगा। हां, तो, किसी भी पुराण या स्तोत्र आदि का पाठ अर्थानुसन्धान के विना किये जाने पर समुचित फल प्रद नहीं होता। अतः अर्थज्ञान अत्यावश्यक वस्तु है। यह सुदर्शनशतक स्तोत्र अति कठिन और भाव गम्भीर है। इसके आराधकों के द्वारा समय-समय पर "इसकी भी एक ऐसी टीका होनी चाहिये जिससे कि इसका भावार्थ सर्व साधारण को भी ठीक-ठीक रूप से समझ में आसके" ऐसे शब्द श्रवण में आते रहते हैं। यद्यपि इस पर एक-दो संस्कृत और हिन्दी टीका भी लोगों के दृष्टिगोचर हैं। तथापि अभी भी आकांक्षायें अशान्त

देखी जाती हैं। अतः इसी दृष्टिकोण को लेकर, कि, स्तोत्र के श्लोकों के भाव संस्कृत न जानने वाले लोग हिन्दी भाषा भाषी भी, समझ कर लाभ ले सकें "मूल के साथ २ अन्वय सहित हिन्दी भाषा में समझाने का प्रयास किया गया है। यद्यपि इसमें सभी शब्दों का पूर्णतः अर्थ लाने का प्रयास तो नहीं किया गया तथापि सभी के भाव प्रायः उचित मात्रा में आगये हैं। इसलिये प्रेमियों को इससे यदि कुछ भी लाभ हुआ तो मुझे सन्तोष होगा।

**श्री माधवाचार्य्यः**

श्रीमत्सुदर्शन भगवते नमः

# श्रीसुदर्शनशतकम्



सौदर्शन्युज्जिहाना दिशि विदिशि तिरस्कृत्य सावित्रमार्चिं-
र्बाह्याबाह्यान्धकारक्षतजगदगदङ्कारभूम्ना स्वधाम्ना ।
दोःखर्जूदूरगर्जद्विबुधरिपुवधूकण्ठवैकल्यकल्या
ज्वाला जाज्वल्यमाना वितरतु भवतां वीप्सयाऽभीप्सितानि ॥ १ ॥

अन्वय—बाह्याबाह्यान्धकारक्षतजगदगदंकारभूम्ना स्वधाम्ना, सावित्रमर्चिस्तिरस्कृत्य, दिशिविदिशि उज्जिहाना दोः खर्जूदूरगर्जद्विबुधरिपुवधूकण्ठवैकल्यकल्या, जाज्वल्यमाना सौदर्शिनी ज्वाला, भवतां, अभीप्सितानि, वीप्सया वितरतु ॥ १ ॥

जो, प्राणियोंके मनके बाहर रहने वाले, विषय वासनाकी प्रवृत्ति रूप, तथा अन्दरके भी अज्ञान अन्यथा ज्ञान विपरीत ज्ञान स्वरूप अन्धकार से पीडित संसारको स्वस्थ करने वाले अपने प्रभाव शाली तेज द्वारा सूर्यके तेजको तिरस्कृत करके प्रत्येक दिशाओंमें उदय प्राप्त करती है। एवं जो दैत्य, दानव, युद्धकी इच्छासे अपनी भुजाओंमें उठी हुई खुजलाहटके कारण सिंहनाद करते रहते हैं, उन्हें मारकर और उनकी स्त्रियोंको विधवा बनाकर कण्ठ सूत्र आदि आभरणोंसे शून्य करके जो उनको, अमंगल स्वरूप प्रदान कर देती है। वह सर्वदा प्रकाशमान रहने वाली श्रीसुदर्शन भगवान्की ज्वाला आपके अभीष्टको बार बार सम्पन्न करे ॥ १ ॥

प्रत्युद्यातं मयूखैर्नभसि दिनकृतः प्रत्तसेवं प्रभाभि-
र्भूमौ सौमेरवीभिर्दिवि वरिवसितं दीप्तिभिर्देवधाम्नाम् ।

भूयस्यै भूतये वः स्फुरतु सकलदिग्भ्रान्तसान्द्रस्फुलिङ्गम्
चाक्रं जाग्रत्प्रतापं त्रिभुवनविजयव्यग्रमुग्रं महस्तत् ॥ २ ॥

अन्वय—सौमेरवीभिः प्रभाभिः भूमौ प्रत्त ( प्राप्त ) सेवम्, दिनकृतः मयूखैः नभसि प्रत्युद्यातम्, देवधाम्नाम् दीप्तिभिः दिविवारिवसितम्, सकलदिग्भ्रान्तसान्द्रस्फुलिङ्गम्, त्रिभुवन विजय व्यग्रम्, जाग्रत्प्रतापम्, उग्रं, चाक्रम् महः, वः भूयस्यै भूतये भूयात् ॥ २ ॥

सुमेरु पर्वत अपनी प्रभाओं द्वारा भूलोकमें जिसकी सेवा करता रहता है। और आकाश मण्डलमें सूर्यकी किरणों द्वारा जिसका स्वागत किया जाता है। इसी तरह स्वर्गलोकमें भी देवताओंके भव्य सुवर्णमय भवनोंकी दिव्य कान्तिसे जिसका पूजन किया जाता है। समस्त दिशायें जिसके तेजस्वी स्फुलिंगसे व्याप्त रहती हैं, और जो स्वयं तीनों लोकके विजयके लिये सर्वदा सतर्क रहा करता है। इस प्रकार अत्यन्त प्रतापवान् और भयंकर श्रीसुदर्शन चक्रका वह दिव्य तेज आपके लिये अधिकसे अधिक ऐश्वर्य प्रदान करें। ॥ २ ॥

पूर्णे पूरैः सुधानां सुमहति लसतः सोमबिम्बालवाले-
बाहाशाखावरुद्धक्षिति गगनदिवश्चक्रराजद्रुमस्य ।
ज्योतिश्छद्मा प्रवालः प्रकटितसुमनः संपदुत्तंसलक्ष्मीं
पुष्णन्नाशामुखेषु प्रदिशतु भवतां सप्रकर्षं प्रहर्षम् ॥ ३ ॥

अन्वय— सुधानां पूरैः पूर्णे, सुमहति सोमबिम्बालवाले लसतः बाहाशाखावरुद्ध क्षितिगगनदिवः चक्रराजद्रुमस्य ज्योतिश्छद्मा प्रवालः प्रकटित सुमनः सम्पत्, आशामुखेषु उत्तंसलक्ष्मीं पुष्णन् भवतां सप्रकर्षं प्रहर्षं प्रदिशतु ॥३॥

अमृत रससे परिपूर्ण चन्द्र, मण्डल रूप आलवाल ( थाले ) में विराजमान तथा अपनी भुजा रूप शाखाओंसे, पृथिवी आकाश एवं स्वर्गको आच्छादित करनेवाले श्री चक्रराज रूप कल्पवृक्षके ज्योतिः स्वरूप पत्ते जो सुमन ( पुष्प ) के सदृश सत्परिषद् द्वारा विकसित

रहते हैं। वे कान्ता रूप दिशाओंके मुखमण्डल पर अलंकारकी शोभा सम्पादन करते हुए आप सबके लिये विशेष रूपसे प्रमोद प्रदान करें।

आरादारात्सहस्राद्विसरति विमतक्षेपदक्षाद्यदक्षा-
न्नाभेर्भास्वत्सनाभेर्निजविभवपरिच्छिन्नभूमेश्च नेमेः ।
आम्नायैरेककण्ठैः स्तुतमहिम महो माधवीयस्य हेते-
स्तद्वो दिक्ष्वेधमानं चतसृषु चतुरः पुष्यतात्पूरुषार्थान् ॥ ४ ॥

अन्वयः—सहस्रात्, आरात्, विमतक्षेपदक्षात्, अक्षात्, भास्वत् सनाभेः निजविभव परिच्छिन्न भूमेः नेमेः सकाशात् सञ्जातं यन्महः आरात् विसरति। एक कण्ठैः आम्नायैः स्तुतमहिम चतसृषु दिक्षु एधमानं माधवीयस्य हेतेः तन्महः चतुरः पूरुषार्थान् पुष्यतात् ॥ ४ ॥

सहस्रों अरोंसे तथा शत्रु संहारमें प्रवीण अक्ष द्वारा और सूर्यके सदृश तेज वाली नाभिसे एवं अपने विभवसे भूमण्डलको मापनेवाली नेमि द्वारा निकला हुआ सर्वत्र व्यापनशील तेज जिसके महत्वका वर्णन चारों वेद सर्वदा एक स्वरसे करते रहते हैं। चारों दिशाओंमें वृद्धिशील भगवान्के चक्रका वह तेज आप सबके धर्म आदि चारों पुरुषार्थोंका पोषण करे ॥ ४ ॥

श्यामं धामप्रसृत्या क्वचन भगवतः क्वापि बभ्रु प्रकृत्या-
शुभ्रं शेषस्य भासा क्वचन मणिरुचा क्वापि तस्यैव रक्तम् ।
नीलं श्रीनेत्रकान्त्या क्वचिदपि मिथुनस्यादिमस्येव चित्रां-
व्यातन्वानं वितानश्रियमुपचिनुताच्छर्म वश्चक्रभानम् ॥ ५ ॥

अन्वयः—क्वचन भगवतः धाम प्रसृत्या श्यामम्, क्वापि प्रकृत्या बभ्रु, क्वचन शेषस्य भासा शुभ्रम्, क्वापि तस्यैव मणिरुचारक्तम्, क्वचिदपि श्रीनेत्र-कान्त्यानीलम्, आदिमस्य मिथुनस्य चित्रांवितानश्रियं व्यातन्वानं, चक्र-भानं वः शर्म उपचिनुतात् ॥ ५ ॥

श्री सुदर्शनका जो तेज, भगवान्के श्याम विग्रहके सम्बन्धसे किसी प्रदेशमें तो श्याम रंगका भासित होता है, और कहीं पर अपनी स्वाभाविक कान्तिसे पीत वर्ण का । इसी प्रकार कहीं कहीं श्री शेषभगवान्की धवल कान्तिके संसर्गसे शुभ्र वर्णका और किसी-किसी स्थलपर तो उन्हीं शेषजीकी मणियोंकी चमकाहटसे रक्त वर्ण का ज्ञात होता है। एवं किसी प्रदेश पर, श्रीदेवीके दिव्य नील कमल सदृश नेत्रकी कान्तिसे उसकी नील वर्णकी छटा मालूम पड़ती है। इस प्रकार आदि कालीन दिव्य दम्पति भगवान श्रीलक्ष्मीनारायणके लिये विचित्र रंगके मण्डपके चांदनीकी शोभाको प्रवृद्ध करता हुआ श्रीचक्रराजका वह प्रकृष्ट तेज आपकी सुख परम्पराको प्रचुर मात्रा में बढ़ावे ॥ ५ ॥

शंसन्त्युन्मेषमुच्छोषितपरमहसो भास्वतः कैटभारे-
रिन्धेसंध्येव नक्तं चरविलयकरी या जगद्वन्दनीया ।
बन्धूकच्छायबन्धुच्छविघटितघनच्छेदमेदस्विनी सा-
राथाङ्गी रश्मिभङ्गी प्रणुदतु भवतां प्रत्यहोत्थानमेनः ॥ ६ ॥

अन्वयः—उच्छोषित परमहसो भास्वतः कैटभारेश्च उन्मेषं शंसन्ती नक्तं चरविलयकरी सन्ध्येव जगद्वन्दनीया, या राथाङ्गी रश्मिभङ्गी इन्धे । बन्धूकच्छायबन्धुच्छवि घटितघनच्छेद मेदस्विनी सा, भवतां प्रत्यहोत्थानम्, एनः प्रणुदतु ॥ ६ ॥

अन्यके तेजके शोषक जो श्रीसूर्य देव उनके उदयके समान भगवान्की विचित्र शक्तिके उदयको प्रकाशित करने वाली, राक्षसोंका संहार करने वाली तथा सन्ध्याके सदृश समस्त जगतकी वन्दनीय, श्री सुदर्शन चक्रकी ज्वाला जो जपा कुसुमकी कान्ति वाले मेघमण्डल के संसर्गसे प्रचुर मात्रामें सुशोभित होती है । वह आपके प्रत्येक दिनके अर्जित पापको शमन कर दें ॥ ६ ॥

साम्यं धूम्याप्रवृद्ध्या प्रकटयति नभस्तारकाजालकानि-
स्फौलिंगी यान्ति कान्तिं दिशति यदुदये मेरुरंगारशंकाम् ।

अग्निर्मग्नार्चिरैक्यं भजति दिननिशावल्लभौ दुर्लभाभौ-
ज्वालावर्ताविवस्तः प्रहरणपतिजं धाम वस्तद्धिनोतु ॥ ७ ॥

अन्वयः—यदुदये नभः धूम्या प्रवृद्ध्या साम्यं प्रकटयति, तारकाजालकानि स्फौलिंगीं कान्ति यान्ति । मेरुः अंगार शंकां दिशति । अग्निः मग्नार्चिः, ऐक्यं भजति, दिननिशावल्लभौ ज्वाला वर्तौ इव स्तः । एतादृशं प्रहरणपतिजं धामवःधिनोतु ॥ ७ ॥

जिस ज्वाला चक्रके तेजके उदय होनेपर आकाश धूम मण्डल के सदृश प्रतीत होता है और नक्षत्रगण स्फुलिंग ( चिनगारी ) जैसे । सुमेरु पर्वत अंगारके समान जान पड़ता है तथा अग्निका तेज तो उसी ज्वालाके तेजमें विलीन हो जाता है । चन्द्र एवं सूर्य भी हत-प्रभ होकर ज्वालाके आवर्त ( भँवर ) जैसे प्रतीत होते हैं । इस प्रकार का सुदर्शन का दिव्य तेज आपको सुखी करे ॥ ७ ॥

दृष्टेऽधिव्योम चक्रे विकचनवजपासंनिकाशे सकाशं-
स्वर्भानुर्भानुरेष स्फुटमिति कलयन्नागतो वेगतोऽस्य ।
निष्टप्तो यैर्निवृत्तो विधुमिव सहसा स्प्रष्टुमद्यापि नेष्टे
घर्मांशुं ते घटन्तामहितविहतये भानवो भास्वरा वः ॥ ८ ॥

अन्वयः—अधिव्योम विकचनवजपा सन्निकाशे चक्रे, दृष्टे स्वर्भानुः एषः भानुः इति स्फुटंकलयन् , अस्यसकाशं वेगतः आगतः । यैःनिष्टप्तः निवृत्तः सन् अद्यापि घर्मांशुं विधुमिव सहसा स्प्रष्टुमपि नेष्टे ।ते भास्वरा. भानवः वः अहितविहतये घटन्ताम् ॥ ८ ॥

किसी समय आकाश मण्डलसे प्रफुल्लित जपा पुष्पके सदृश श्रीचक्रराजको देखकर राहु उन्हें सूर्य समझकर अतिशय वेगपूर्वक निगल जानेके लिये दौड़ पड़ा । परन्तु उनकी प्रतप्त किरणोंसे संतप्त होकर लौट आया । उस समयसे वह सूर्य देवको सहसा स्पर्श करने का साहस नहीं करता जैसा कि चन्द्रमाको किया करता है । इस

प्रकारकी श्रीसुदर्शन चक्रकी भास्वर किरणें आपके शत्रु वर्गका विनाश करती रहें ॥ ८ ॥

देवं हेमाद्रितुङ्गं पृथुभुजशिखरं बिभ्रतीं मध्यदेशे-
नाभिद्वीपाभिरामामरविपिनवतीं शेषशीर्षासनस्थाम् ।
नेमिं पर्यायभूमिं दिनकरकिरणादृष्टसीमः परीत्य-
प्रीत्यै वश्चक्रवालाचल इव विलसन्नस्तु दिव्यास्त्ररश्मिः ॥ ९ ॥

अन्वयः—पृथुभुज शिखरं हेमाद्रितुङ्गं देवं मध्यदेशे बिभ्रतीम् , नाभिद्वीपाभिरामाम्, अरविपिनवतीं शेषशीर्षासनस्थाम् , पर्याय भूमिं नेमिं परीत्य, दिनकरकिरणादृष्टसीमः चक्रवालाचलइव विलसन् दिव्यास्त्ररश्मिः वः प्रीत्यै अस्तु ॥ ९ ॥

मांसल भुजदण्डके सदृश शिखर वाले सुमेरु पर्वतके समान अत्यन्त उन्नत श्रीसुदर्शन देवको जो अपने मध्य प्रदेशमें धारण करती हैं और जिनकी नाभि अन्तरीपके सदृश सुशोभित होती है । अर-समूह ही जिसमें सघन वन हैं । तथा जो श्रीशेषके फण पर विराजमान एक दूसरी पृथिवीकी तरह मालूम पड़ती है । उस नेमिको सभी ओरसे व्याप्त करके तथा जहां सूर्यकी भी किरणें नहीं पहुँच पातीं उस लोकालोक पर्वतके समान शोभित चक्रराजकी किरणें आपको सुख प्रदान करें ॥ ९ ॥

एकं लोकस्य चक्षुर्द्विविधमपनुदत्कर्म नम्रत्रिनेत्रं-
दात्रर्थानां चतुर्णां गमयदरिगणं पञ्चतां षड्गुणाढ्यम् ।
सप्तार्चिःशोषिताष्टापदनवकिरणश्रेणिरज्यद्दशांशं-
पर्यस्याद्वः शताङ्गावयवपरिवृढज्योतिरीतीः सहस्रम् ॥ १० ॥

अन्वयः—लोकस्य एकं चक्षुः, द्विविधंकर्म अपनुदत । नम्र त्रिनेत्रं, चतुर्णां अर्थानांदातृ, अरिगणंपञ्चतां गमयत् । षड्गुणाढ्यम् , सप्तार्चिः शोषिताष्टापदनवकिरणश्रेणिरज्यद्दशांशम् । शतांगावयवपरिवृढज्योतिः । सहस्रम् , इतीः ( आपदः ) पर्यस्यात् ॥ १० ॥

जो विश्वके मार्ग प्रदर्शन करनेमें, नेत्रके समान प्रधान है और जिससे शुभ और अशुभ कर्म विनष्ट हो जाते हैं। जो त्रिनेत्र शंकरजी से सुसेवित होकर, उपासकोंको धर्म-अर्थ-काम एवं मोक्ष प्रदान करती तथा शत्रुवर्गका संहार करती है। जो-ज्ञान-शक्ति-बल-ऐश्वर्य तथा वीर्य और तेज इन षड् गुणोंसे सम्पन्न है। जो अग्निमें प्रतप्त सुवर्णके सदृश, अभिनव किरण समूहसे दशों दिशाओंको लालरंग में रंगती रहती है। वह श्रीसुदर्शन चक्रकी दिव्य ज्योति आपकी सहस्त्रों विपत्तियोंका निराकरण करे ॥ १० ॥

उच्चण्डे यच्छिखंडे निविडयति नभःक्रोडमर्कोऽटतिद्या-
मभ्यस्य प्रौढतापग्लपितवपुरपो बिभ्रतीरभ्रपंक्तीः ।
धत्ते शुष्यत्सुधोत्सो विधुरपमधुनः क्षौद्रकोशस्य साम्यं
रक्षन्त्वस्त्रप्रभोस्ते रचितसुचरितव्युष्टयो घृष्टयो वः ॥ ११ ॥

अन्वयः—उच्चण्डे ( अत्यन्तकराले ) यच्छिखण्डे ( ज्वाला समूहे ) नभः क्रोडंनिविडयति ( प्रकटयति ) सति अर्कःप्रौढतापग्लपितवपुः सन्, अपोविभ्रतीः अभ्रपङ्क्तीः अभ्यस्य ( पौनःपुन्येनाधिगम्य ) द्याम् अटति । विधुःशुष्यत्सुधोत्सः अपमधुनः क्षौद्रकोशस्य साम्यं धत्ते । अस्त्रप्रभोस्ते रचित सुचरितव्युष्टयो घृष्टयो, वः रक्षन्तु ॥ ११ ॥

शत्रुदलको प्रलय करनेवाली सुदर्शन ज्वालाके आकाश मण्डल में प्रकट होने पर उससे प्रतप्त होकर सूर्य, क्षीणकाय बन, शीतल जल पूर्ण मेघ पंक्तिका आश्रय लेता है। तथा चन्द्रमा भी अमृत प्रवाहके शुष्क हो जानेसे मधुशून्य मधुच्छत्रके सदृश निष्प्रभ हो जाता है। इस प्रकार विविध सच्चरित्रकी समृद्धि करनेवाली श्रीचक्रराजकी किरणें आप सबकी रक्षा करें ॥ ११ ॥

भ्रान्तजनोंसे सन्दिग्ध रूपसे देखी जाने वाली—

पद्मौघो दीर्घिकाम्भस्यवनिधरतटे गैरिकाम्बुप्रपातः
सिन्दूरं कुञ्जराणां दिशि दिशि गगने सांध्यमेघप्रबन्धः ।
पारावारे प्रवालो वनभुवि च तथा प्रेक्ष्यमाणः प्रमुग्धैः
साधिष्ठं वः प्रमोदं जनयतु दनुजद्वेषिणस्त्वैषराशिः ॥ १२ ॥

अन्वयः—दीर्घिकाम्भसि पद्मौघः किम् ? अवनिधरतटेगैरिकाम्बु प्रपातः किम् ? दिशिदिशि कुञ्जराणां सिन्दूरंकिम् ? गगने सान्ध्यमेघः प्रबन्धः किम् ? पारावारेप्रवालः किम् ? वनभुविचतथाप्रवालः किम् ? एवं प्रमुग्धैः संदिग्धं प्रेक्ष्यमाणः दनुजद्वेषिणस्त्वैषराशिः वः साधिष्ठं प्रमोदं जनयतु ॥१२॥

श्रीचक्रराजका ज्वाला समूह, स्वच्छतर सरोवरके जलमें प्रतिबिम्बित होनेपर अल्पज्ञोंके लिये, कमल खण्डके समान, और पर्वतोंके स्फटिक तटमें गेरूके निर्झर प्रपातके सदृश तथा पूर्व आदि दिशाओं में दिग्गजोंके मस्तकके अलंकार स्वरूप सिन्दूरकी तरह एवं आकाश में सायंकालीन जलधर पटलकी भांति भासित होता है। इसी प्रकार, समुद्रमें प्रवाल ( मूँगे ) की तरह और वनस्थलीमें तो किसलय (पल्लव) के सदृश जान पड़ता है। इस प्रकार दैत्य एवं दानव कुलके संहारक श्रीसुदर्शन भगवान्‌की वह दिव्य तेजोराशि, आपके लिये, सन्तोषप्रद प्रमोद और प्रबोध प्रदान करे ॥ १२ ॥

भानो भा नो त्वदीया स्फुरति कुमुदिनीमित्र ते कुत्र तेज-
स्तारास्थारादधीरोऽस्यनल न भवतः स्वैरमैरम्मदार्चिः ।
शंसन्तीत्थं नभःस्था यदुदयसमये चक्रराजांशवस्ते
युष्माकं प्रौढतापप्रभवभवगदापक्रमाय क्रमन्ताम् ॥ १३ ॥

अन्वयः—यदुदयसमयेनभस्था, इत्थं शंसन्ति हे भानो ! त्वदीया भा नोस्फुरति । हे कुमुदिनी मित्र ते तेजः कुत्र । हे ताराः ! आरात्स्थ, हे अनल ! अधीरोऽसि । हे ऐरम्मदार्चिः ! भवतः स्वैरं न । तेचक्रराजांशवः वः प्रौढतापप्रभवभवगदापक्रमाय क्रमन्ताम् ॥ १३ ॥

जिस चक्र ज्वालाके उदयकालमें आकाशके देवता लोग इस प्रकार उपहासपूर्वक कहते हैं कि हे सूर्य ! अब तुम्हारा तेज नहीं चमक रहा है। हे चन्द्र ! तुम्हारा प्रकाश कहां विलीन हो गया ? हे तारागण ! तुम सभी अदृश्य लग रहे हो। हे अग्निदेव क्यों अधीर बन रहे हो ? हे विद्युतलते ! अब तुम्हारी स्वतन्त्रता छिन गई। इस प्रकार सूर्य चन्द्र ग्रह नक्षत्रोंको आक्रान्त करने वाली श्रीचक्रराजकी किरणें आपको प्रकृष्ट सन्ताप देनेवाले, भवरोगके उपशमनके लिये सर्वदा सचेष्ट रहें ॥ १३ ॥

जग्ध्वा कर्णेषु दूर्वांकुरमरिसुदृशामक्षिषु स्वर्वधूनां-
पीत्वा चाम्भश्चरन्त्यः सवृषमनुगता वल्लवेनादिमेन ।
गावो वश्चक्रभर्तुः परममृतरसं प्रश्रितानां दुहाना
ऋद्धिंस्वालोकलुप्तत्रिभुवनतमसः सानुबन्धां ददन्ताम् ॥ १४ ॥

अन्वयः—अरिसुदृशांकर्णेषु दूर्वांकुरं जग्ध्वा, स्वर्वधूनां, अक्षिषु अम्भः पीत्वा, सवृषमनुचरन्त्यः आदिमेन वल्लवेन अनुगता। प्रश्रितानां अमृतरसंदुहाना, स्वालोकलुप्तत्रिभुवनतमसः, चक्रभर्तुः गावः, वः सानुबन्धांऋद्धिं-ददन्ताम् ॥ १४ ॥

शत्रुवर्गकी स्त्रियोंके कानोंमें आभूषणके स्थानपर धारण किये गये नूतन दूर्वादलके गुच्छोंको खाकर और उन्हें विधवा बनाकर पश्चात् देवांगनाओंके नेत्रके शोकाश्रुको पी करके वृष रूप धर्मके साथ आदि गोपाल श्रीकृष्ण चन्द्रका अनुगमन करनेवाली, और अपने आश्रितोंको मोक्षरूप अमृत देती हुई एवं अपने प्रकाश द्वारा त्रिलोक के अन्धकारको नष्ट करने वाली, श्रीचक्रराज भगवानकी श्रीगोस्वरूप किरणें आपको नित्य स्थायी सम्पत्ति प्रदान करें ॥ १४ ॥

सेनां सेनां मघोनो महति रणमुखेऽलंभयं लम्भयन्ती-
रुत्सेकोष्णाल्लुदोष्णां प्रथमदिविषदामावलीर्यावलीढे ।
विश्वं विश्वंभराद्यं रथपदधिपतेर्लीलया पालयन्ती-
ऋद्धिः सादीधितीनां वृजिनमनुजनुर्मार्जयत्वार्जितं वः ॥ १५ ॥

अन्वयः—महतिरणमुखे सेनां ( सेनापतिसहितां ) मघोनः सेनां, अलं-भयं लम्भयन्ती । उत्सेकोष्णालुदोष्णां प्रथमदिविषदां, आवलीः यावलीढे । विश्वम्भराद्यं विश्वलीलया पालयन्ती रथपदधिपतेः दीधितीनां ऋद्धिः वः अनुजनुः ( जन्मजन्मार्जितं ) वृजिनंमार्जयतु ॥ १५ ॥

जो भयंकर युद्धके स्थलमें सेनापति सहित इन्द्रकी सेनाको पर्याप्त भयभीत करती हुई एवं वलसे उन्मत्त तथा प्रतप्त और असहिष्णु भुजा वाले दैत्य दानवोंके समूहको भक्षण कर डालती है। इस प्रकार श्रीसुदर्शनराजकी ज्वालाराशि, जो समस्त भूमण्डल आदिलोकोंके परित्राणकी अनायास ही क्षमता रखती है। वह आप सबके जन्म जन्मार्जित पापोंका प्रक्षालन करे ॥ १५ ॥

तप्ता स्वेनोष्मणेव प्रतिभटवपुषामस्रधारां धयन्ती
प्राप्तेव क्षीबभावं प्रतिदिशमसकृत्तन्वती घूर्णितानि ।
वंशास्थिस्फोटशब्दं प्रकटयति पटून्याऽऽवहन्त्यट्टहासान्-
भा सा वः स्यन्दनांगप्रभुसमुदयिनी स्पन्दतां चिन्तिताय ॥ १६ ॥

अन्वयः— याभाः स्वेनोष्मणा तप्ताप्रतिभट वपुषाम्, अस्रधारां धयन्ती क्षीबभावं प्राप्तेव, प्रतिदिशं घूर्णितानि, असकृत्तन्वती, वंशास्थिस्फोट शब्दम् आवहन्ती, पटून् अट्टहासान् प्रकटयति । स्यन्दनांगप्रभु समुदयिनी सा भाः वः चिन्तिताय स्पन्दताम् ॥ १६ ॥

जो चक्र ज्वाला, अपनी ऊष्मासे प्रतप्त होकर शत्रुवृन्दके शरीरसे निकली हुई रक्तधाराके पीनेसे, उन्मत्त जैसी बनकर प्रत्येक दिशाओं में बार बार घूमा करती है । तथा शरीरके आधारभूत वंशनालके समान आकार वाली, पीठकी हड्डीके टूटनेकी तरह चटचटा शब्द किया करती है । इस प्रकार चित्तको विक्षुब्ध करने वाले साट्टहासको करती हुई वह श्री सुदर्शनराजकी दिव्य प्रभा आपके अभीष्ट मनोरथ को सफल करनेके लिये सचेष्ट हो ॥ १६ ॥

देवैरासेव्यमानो दनुजभटभुजादण्डदर्पोष्णतप्तै
राशारोधोऽतिलंघी लुठदुडुपटलीलक्ष्यडिण्डीरपिण्डः ।
रिंगज्ज्वालातरंगत्रुटितरिपुतरुव्रातपातोग्रमार्ग-
श्चाक्रो वः शोचिरोघः शमयतु दुरितापह्नवं दाववह्निम् ॥ १७ ॥

अन्वयः—दनुजभटभुजादण्डदर्पोष्णतप्तैः देवैः, आसेव्यमानः आशारोधोऽतिलंधी लुठदुडुपटलीलक्ष्यडिण्डीरपिण्डः, रिङ्गज्ज्वालातरङ्ग त्रुटितरिपुतरुव्रातपातोग्रमार्गः सः चाक्रः शोचिरोघः वः दुरितापह्नवंदाव-वह्निं शमयतु ॥ १७ ॥

दानव वीरोंके दर्पपूर्ण भुजदण्डोंकी ऊष्णतासे सन्तप्त देववर्ग जिसकी सेवा करते हैं और जो दिशारूप सीमाओंको अतिक्रान्त कर लिया है, चमकते हुए नक्षत्र मण्डल जिसमें फेन पिण्डके सदृश प्रतीत होते हैं। जो अपनी ज्वालारूप चञ्चल तरंगों द्वारा वृक्ष समूह रूप शत्रु मण्डलको तोड़-तोड़ गिरा देनेसे मार्गको भयंकर कर डाला है। वह श्रीसुदर्शन ज्वालारूप महानद आप लोगके पापोंके दावा-नलको शमन करे॥ १७ ॥

भ्राम्यन्ती संश्रितानां भ्रमशमनकरी च्छन्नसूर्यप्रकाशा-
सूर्यालोकानुरूपा रिपुहृदयतमस्कारिणी निस्तमस्का ।
धारासंपातिनी च प्रकटितदहना दीप्तिरस्त्रेशितुर्व
श्चित्राभद्राय विद्रावितविमतजना जायतामायताय ॥ १८ ॥

अन्वयः—स्वयं भ्राम्यन्ती संश्रितानां भ्रमशमन करी, च्छन्नसूर्य प्रकाशा सूर्यालोकानुरूपा रिपु हृदयतमस्कारिणी निस्तमस्का । धारा संपा-तिनी च प्रकटितदहना, विद्रावितविमतजना, अस्त्रेशितुः चित्रा दीप्तिः वः आयताय भद्राय जायताम् ॥ १८ ॥

श्री चक्रराजकी जो विचित्र प्रभा स्वयं भ्रमण करती हुई भी अपने आश्रितोंके भ्रमको शमन करती है। एवं सूर्य प्रकाशको आवृत करती

हुई भी सूरिओंको दर्शनमें प्रकाश प्रदान करती है। शत्रुओंको विचेत बनाती हुई भी स्वयं ज्योतिस्वरूप है। तथा जल प्रपातका कारण होकर प्रचण्ड अग्निको भी दीप्त करती है। प्रतिपक्षियोंको विद्रावण कर देनेवाली वह दिव्य प्रभा आपके लिये असीम मंगल सम्पन्न करे ॥ १८ ॥

निन्ये वन्येव काशी दवशिखिजटिलज्योतिषा येन दाहं-
कृत्या वृत्याविलिल्ये शलभसुलभया यत्र चित्रप्रभावे।
रुद्रोऽप्यद्रेर्दुहित्रा सह गहनगुहां यद्भयादभ्ययासीत्-
दिश्याद्विश्वार्चितो वः स शुभमनिभृतं शौरिहेतिप्रतापः ॥ १९ ॥

अन्वयः—दवशिखिजटिलज्योतिषा येन काशी वन्या इव दाहंनिन्ये। चित्रप्रभावे यत्र प्रतापे कृत्या शलभसुलभया वृत्या विलिल्ये। रुद्रोऽप्यद्रेः दुहित्रा सह यद्भयात् गहनगुहां, अभ्ययासीत्। विश्वार्चितः सः शौरिहेति प्रतापः वः अनिभृतं शुभं दिश्यात् ॥ १९ ॥

दावानलके समान जिसकी जाज्वल्यमान ज्वालाने काशीपुरी को वन समूहकी तरह भस्मसात् कर दिया था और उसके विचित्र तेजमें कृत्या ( पिशाची ) शलभ ( पतंगे ) के सदृश विलीन हो गई। जिससे भयभीत होकर शंकर भी पार्वतीके साथ बड़ी गहन गुफामें जाकर छिप गये। श्री चक्रराजका वह विश्ववन्द्य प्रताप आप सभीको प्रस्फुट कल्याण प्रदान करे ॥ १९ ॥

उद्यन्बिम्बादुदारान्नयनजलहिमं मार्जयन्निर्जरीणा-
मज्ञानध्वान्तमूर्च्छाकरजनिरजनीभञ्जनव्यञ्जिताध्वा।
न्यक्कुर्वाणो ग्रहाणां स्फुरणमपहरन्नार्चिषः पावकीया-
श्चक्रेशार्कप्रकाशो दिशतु दश दिशो व्यश्नुवानं यशो वः ॥ २० ॥

अन्वयः—उदारात् बिम्बात् उद्यन्, निर्जरीणां नयनहिमजलं मार्जयन्, अज्ञानध्वान्तमूर्च्छाकरजनिरजनीभञ्जनव्यञ्जिताध्वा। ग्रहाणां स्फुरणं

न्यक्कुर्वाणः, पावकीयाः अर्चिषः अपहरन् चक्रेशार्कप्रकाशः वः दश दिशोऽप्यश्नुवानं यशः प्रदिशतु ॥ २० ॥

अत्यन्त विशाल मण्डलसे प्रकट होकर देवांगनाओंके शीतल शोकाश्रुका सम्मार्जन करता हुआ एवं अज्ञानरूप अन्धकारकी मूर्च्छा कर, व्यामोहात्मक रात्रिको विनष्ट करके जो सुस्पष्ट मार्गका प्रदर्शन करता है। तथा जिसने नक्षत्रोंकी कान्तिको तिरस्कृत करते हुए अग्नि ज्वालाओंको भी हतप्रभ कर डाला है। श्रीसुदर्शन सूर्यका वह प्रकाश आपके लिये दश दिगन्त व्यापी यश प्रदान करे। ॥ २० ॥

वर्गस्य स्वर्गधाम्नामपि दनुजनुषां विग्रहं निग्रहीतुं
दातुंसद्योवलानां श्रियमतिशयिनीं पत्रभंगानुवृत्त्या।
योक्तुं देदीप्यते या युगपदपि पुरो भूतिमय्या प्रकृत्या-
सा वो नुद्यादविद्यां द्युतिरमृतरसस्यन्दिनी स्यान्दनांगी ॥ २१ ॥

अन्वयः—स्वर्ग धाम्नां वर्गस्य दनुजनुषां वर्गस्यापि विग्रहं निग्रहीतुं दानववर्गस्यवलानां (सैन्यानां) पत्रभङ्गानुवृत्या (वाहनविनाशप्रणाल्या) अतिशयिनीं श्रियं (सम्पदम्) दातुं (नाशयितुम्) सद्यः स्वर्गधाम्नाम्, अवलानाम्, पत्रभंगानुवृत्या (कर्णाभरणविरचनानुवृत्या) अतिशायिनीं श्रियं (शोभां) दातुं (वितरितुं) दानववर्गस्य पुरः (नगराणि-शरीराणि) भूतिमय्या (भस्मप्रचुरतया) प्रकृत्या (शरीरेण) योक्तुं देववर्गस्य पुरः (पत्तनानि) भूतिमय्या (ऐश्वर्यप्रचुरतया) प्रकृत्या (स्वभावेन) योक्तुं च या स्यान्दनांगी द्युतिः, प्रकाशते, अमृतरसस्यन्दिनी सा वः अविद्यां नुद्यात् ॥ २१ ॥

देवता और दैत्योंके विरोध तथा शरीरके उपशमके लिये, दैत्योंकी सेनाके वाहनोंको विनष्ट करके, और उनकी सम्पत्तिको भी नष्ट भ्रष्ट करनेके लिये, तथा देवांगनाओंको कर्णके आभूषणसे अलंकृत करके, अत्यन्त शोभा प्रदान करनेके लिये एवं दानवोंके नगरोंको भस्म करके, राखका ढेर कर देनेके लिये तथा अमरावतीको उत्तम

ऐश्वर्य द्वारा समृद्ध करनेके लिये जो सर्वदा सुप्रकाशित रहती है। अमृत रसका प्रवाह बहाने वाली श्रीचक्रराज भगवान्‌की वह ज्वाला कान्ति आपकी अविद्याका निराकरण करे॥ २१॥

दाहं दाहं सपत्नान्समरभुवि लसद्भस्मना वर्त्मना यान्-
क्रव्यादप्रेतभूताद्यभिलषितपुषा प्रीतकापालिकेन ।
कंकालैः कालधौतं गिरिमिव कुरुते यः स्वकीर्तेर्विहर्तुम्-
घृष्टिः सांदृष्टिकं वः सकलमुपनयत्वायुधाग्रेसरस्य ॥ २२ ॥

अन्वयः—समर भुविसपत्नान् दाहं दाहं, लसद्भस्मना क्रव्यादप्रेत भूताद्यभिलषितपुषा प्रीतकापालिकेन वर्त्मना यान् यो घृष्टिः स्वकीर्तेः विहर्तुं कंकालैः कालधौतं गिरि मिव कुरुते। सः आयुधाग्रेसरस्य घृष्टिः वः सकलं साहष्टिकं ( सद्यः कालीनं फलम्, उपनयतु ॥ २२ ॥

समर भूमिमें राक्षस वीरोंको जला-जलाकर उनके शरीरकी भस्मसे विभूषित एवं अपक्व मांसाहारी भूतप्रेतोंको सुपुष्ट करनेवाली तथा रुधिर पान करनेवाले कापालिक वृन्दसे व्याप्त मार्ग द्वारा गमन करती हुई जो चक्र ज्वाला अपनी कीर्ति संचारके लिये मृत दैत्योंके अस्थि पुञ्जसे कैलाश पर्वतके समान श्वेत पर्वतका निर्माण करती है। वह आप सबके अभीष्ट फलको सद्यः सम्पन्न करे॥ २२॥

दग्धानां दानवानां सभसितनिचयैरस्थिभिः सर्वशुभ्रां-
पृथ्वीं कृत्वापि भूयो नवरुधिरझरीकौतुकं कौणपेभ्यः ।
कुर्वाणं बाष्पपूरैः कुचतटघुसृणक्षालनैस्तद्वधूनाम्-
पापं पापच्यमानं शमयतु भवता मस्त्रराजस्य तेजः ॥ २३ ॥

अन्वयः—दग्धानां दानवानां सभसितनिचयैः अस्थिभिः पृथ्वीं सर्वशुभ्रां कृत्वा भूयः तद्वधूनां कुचतटघुसृणक्षालनैः बाष्पपूरैः कौणपेभ्यः नवरुधिरझरी कौतुकं कुर्वाणं अस्त्रराजस्यतेजः भवतां पापच्यमानं पापं शमयतु ॥ २३ ॥

जो दैत्य दानवोंको जलाकर और उसकी भस्ममय अस्थियों द्वारा सम्पूर्ण पृथ्वीको श्वेत वर्णकी बनाकर तथा उनकी स्त्रियोंके कुचोंमें अनुलिप्त कुंकुम पंकको प्रक्षालन करने वाले अश्रु प्रवाहके साथ ही साथ, पिशाच दलके लिये, अभिनव रुधिर धाराके प्रवाहका नाट्य रचता है। वह श्री सुदर्शन चक्रका दिव्य तेज आपके पूर्ण परिपक्व पापको शमन करे॥२३॥

मा गान्मोषं ललाटानल इति मदनद्वेषिणा ध्यायतेव-
स्रष्ट्रा प्रोन्निद्रवासाम्बुजदलपटलप्लोषमुत्पश्यतेव ।
वज्राग्निर्मास्म नाशं व्रजदिति चकितेनेव शक्रेण बद्धैः
स्तोत्रैरस्त्रेश्वरस्य द्यतु दुरितशतं द्योतमाना द्युतिर्वः ॥ २४ ॥

अन्वयः—ललाटानल मोषं मा गादिति ध्यायतेव, मदनद्वेषिणा, प्रोन्निद्रवासाम्बुजदलपटलप्लोषमुत्पश्यतेव, स्रष्ट्रा, वज्राग्निः नाशं मास्म व्रजदिति चकितेन इवशक्रेण, बद्धैः स्तोत्रैः द्योतमाना, अस्त्रेश्वरस्य द्युतिः, वः दुरितशतं द्यतु ॥ २४ ॥

मस्तककी नेत्राग्नि कहीं शान्त न हो जाय इस आशंकासे शंकर जी द्वारा, तथा अपने निवास स्थान रूप, विकसित कमल दलके दग्ध हो जानेकी आशंकासे श्रीब्रह्मदेव, एवं अपने वज्राग्निके शीतल पड़ जानेके भयसे इन्द्रदेव, द्वारा किये गये सुबद्ध स्तोत्रोंसे प्रकाशमान श्री सुदर्शन भगवान्‌की ज्वाला आपके, सैकड़ों पापोंको विनष्ट कर दे॥२४॥

इति ज्वालावर्णनम् ॥ १ ॥

---

शास्त्रास्त्रं शात्रवाणां शलभकुलमिव ज्वालया लेलिहाना-
घोषैः स्वैः क्षोभयन्ती विघटितभगवद्योगनिद्रान्समुद्रान् ।
व्यूढोरःप्रौढचारत्रुटितपटुरटत्कीक सक्षुण्णदैत्या
नेमिः सौदर्शनी वः श्रियमतिशयिनीं दाशतादाशताब्दम् ॥ २५ ॥

अन्वयः--शात्रवाणां शस्त्रास्त्रं शलभकुलमिव ज्वालया लेलिहाना, स्वै घोषैः विघटितभगवद्योगनिद्रान् समुद्रान् क्षोभयन्ती । व्यूढोरः प्रौढचार त्रुटितपटुरट त्कीकसक्षुण्णदैत्या सौदर्शनी नेमिः वः अतिशयिनीं श्रियम्, आशताब्दात्, दाशतात् ( दद्यात् ) ॥ २५ ॥

शत्रुवर्गके अस्त्रशस्त्रोंको जो इस प्रकार निगल कर विलीन कर लेती है जैसे दीप पतंगे को। और अपने भयंकर घोषों द्वारा भगवान् की योग निद्राके अधिष्ठान स्वरूप समुद्रोंको विक्षुब्ध करती हुई तथा दैत्योंके विशाल वक्षः स्थलकी हड्डियोंको तोड़कर जो उन्हें धूलमें मिला देती है। वह श्री सुदर्शन चक्रकी नेमि, आपके लिये सहस्रों वर्षतक उत्तम सम्पत्ति प्रदान करती रहे ॥ २५ ॥

धारा चक्रस्य तारागणकपिशघृणिद्योतितद्युप्रचारा-
पारावाराम्बुपूरक्वथनपिशुनितोत्तालपातालयात्रा ।
गोत्राद्रिस्फोटदशब्दप्रकटितवसुधामण्डलीचण्डयाना-
पन्थानं वः प्रदिश्यात्प्रशमनकुशला पाप्मनामात्मनीनम् ॥ २६ ॥

अन्वयः--तारागणकपिशघृणिद्योतितद्युप्रचारा, पारावाराम्बुपूरक्वथन पिशुनितोत्तालपातालयात्रा । गोत्राद्रि स्फोट शब्द प्रकटित वसुधा मण्डली चण्डयाना, पाप्मना प्रशमनकुशला चक्रस्य धारा वः आत्मनीनं पन्थानं प्रदिश्यात् ॥ २६ ॥

जो चक्रराजकी नेमि अपने प्रकृष्ट प्रकाशसे तारागणकी किरणों को हतप्रभ एवं पीली कर देती है और स्वयं पूर्ण प्रकाशसे आकाशमें स्वच्छन्द विचरती है। सामुद्रिक जलराशिकी उत्तुङ्ग लहरें जिसकी निरंकुश पाताल यात्राकी सूचना देती रहती हैं। कुलाचलके फूटनेका शब्द जिसकी भूमण्डलकी भयंकर यात्राका संकेत करता है। इस प्रकार स्वाश्रित वर्गके पाप शमनमें अतीव कुशल श्री सुदर्शन चक्रकी नेमि धारा आपको अभीष्ट मार्ग प्रदर्शन करे ॥ २६ ॥

यात्रा या त्रातलोका प्रकटितवरुणत्रासमुद्रे·समुद्रे·
सत्त्वासत्त्वासहोष्णा कृतसगरुदगस्पन्ददानाददाना ।
हानिं हा निन्दितानां जगति परिषदां दानवीनां नवीनाम्,
चक्रे चक्रेशनेमिः शममुपहरतु सप्रभाव प्रभावः ॥ २७ ॥

अन्वयः—त्रातलोका या यात्रा, प्रकटितवरुणत्रासमुद्रे समुद्रेयात्राः, आददाना, सत्वासत्वासहोष्णा कृतसगरुदगस्पन्ददाना । जगति निन्दितानां दानवीनां परिषदां नवीनां हानिं चक्रे, सप्रभावप्रभा चक्रेशनेमिः वः शमम् उपहरतु ॥ २७ ॥

जिसकी यात्रासे लोक रक्षण प्राप्त होता है और जिसकी यात्रा समुद्रके विक्षोभ द्वारा वरुण देवको भी, भयसे सशंकित कर देती है । जो अपने असह्य प्रताप द्वारा जड़ एवं चेतनोंको विकल बनाकर सपक्ष पर्वतोंको भी प्रकम्पित कर उन्हें उड़ जानेके लिये विवश कर देती है । इस तरह संसारके निन्दनीय दानव समाजके लिये नित्य प्रति नई-नई हानि करने वाली, अद्भुत प्रभावशाली, वह श्रीसुदर्शन चक्रकी नेमि आपके लिये शान्तिका उपहार दे ॥ २७ ॥

यत्रामित्रान्दिधक्षौ प्रविशति बलिनो धाम निःसीमधाम्नि·
ग्रस्तापस्तापशीर्णैः प्रगुणितसिकतो मौक्तिकैः शौक्तिकेयैः ।
राशिर्वारामपारां प्रकटयति पुनर्वैरिदाराश्रुपूरैः,
वृद्धिं निर्यातिनिर्यापयतु स दुरितान्यस्त्रराजप्रधिर्वः ॥ २८ ॥

अन्वयः—निस्सीमधाम्नि अमित्रान्, दिधक्षौवलिनोधाम प्रविशतिसति ग्रस्तापः ( प्रपीताम्बुपूरः ) शौक्तिकेयैः मौक्तिकैः, प्रगुणितसिकतः, वारां-राशिः, वैरिदाराश्रुपूरैः, पुनः अपरांवृद्धिं प्रकटयति सोऽस्त्रराजप्रधिः, वः दुरितानि, निर्यापयतु ( दूरीकरोतु ) ॥ २८ ॥

जो अपने असीम तेजमें, अपने शत्रु दैत्य दानवोंको जला डालने की इच्छासे जब वह बलिके लोकमें प्रवेश करती है, तो उसके तेजसे

समुद्रका जल शुष्क हो जाता है, और तब फिर सीपियोंसे उत्पन्न मोतियोंके समूह बालुकाकी राशिके सदृश दिखाई पड़ने लगते हैं। परन्तु दानवोंके मारे जाने पर रोती हुई उनकी स्त्रियोंके शोकाश्रु जल द्वारा वह समुद्र फिर अगाध जलसे भर जाता है। ऐसे सामर्थ्य वाली श्रीसुदर्शन चक्रकी वह नेमि आपके पापोंको नष्ट कर दें ॥२८॥

कक्ष्यातौल्येन कद्रूतनयफणमणीन्कल्यदीपस्य युञ्जन्-
पातालान्तः प्रपाती निखिलमपि तमः स्वेन धाम्ना निगीर्य ।
दैतेयप्रेयसीनां वमति हृदि हतप्रेयसां भूयसां य-
श्चक्राग्रीयाग्रदेशो दहतु विलसितं भूयसामंहसां वः ॥ २९ ॥

अन्वयः—यः चक्रप्रधिः, पातालान्तः प्रपाती स्वेन धाम्ना निखिलमपि-तमः निगीर्य, कद्रूतनयफणमणीन् कल्यदीपस्य कक्षातौल्येनयुञ्जन् । हत-प्रेयसांदैतेयप्रेयसीनां हृदि वमति । असौ चक्राग्रीयाग्रदेशः ( प्रधिः ) वः भूयसाम् , अंहसां विलसितं बहुदहतु ॥ २९ ॥

जो चक्रप्रधि पाताल लोकमें प्रवेश करके अपने तेज द्वारा वहांके समस्त अन्धकारको पी डालती है। तथा वहांके सर्पोंके फणकी मणियोंको भी प्रभात कालके निष्प्रभ दीपके सदृश कान्तिहीन कर देती हैं। और फिर उसी अन्धकारको पतियोंके मर जाने पर विधवा बनी, उन्हीं दैत्योंकी स्त्रियोंके हृदयमें वमन भी कर देती है। वह चक्र नेमि आप सबके बहु संख्यक पापोंके विपाकको अच्छी तरह भस्म करदे ॥ २९ ॥

कृष्णाम्भोदस्य भूषा कृतनयनयनव्याहतिर्भार्गवस्य
प्राप्तामावेदयन्ती प्रतिभटसुदृशामुद्भटां वाष्पवृष्टिम् ।
निष्टप्ताष्टापदश्रीः सममरचमूगर्जितैरुज्जिहाना
कीर्तिं वः केतकीभिः प्रथयतु सदृशीं चञ्चला चक्रधारा ॥ ३० ॥

अन्वयः—कृष्णाम्भोदस्य भूषा भार्गवस्य कृतनयनयनव्याहतिः प्रतिभटसुदृशां, उद्भटां वाष्पवृष्टिं, आवेदयन्ती, निष्टप्ताष्टा-

पद्श्रीः, अमरचमूगर्जितैः समम्, उज्जिहाना। सा चञ्चला चक्रधारा केतकीभिः सदृशीं वः कीर्तिंप्रथयतु ॥ ३० ॥

श्यामघनकी छटावाले भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको अलंकृत करनेवाली एवं परशुरामकी नीति तथा शुक्राचार्यके नेत्रको नष्ट करनेवाली, तथादैत्य दानवोंकी स्त्रियोंके नेत्रोंसे प्रकृष्ट अश्रुधाराको बहाती हुई स्वयं तप्त सुवर्णके सदृश शोभायमान, देव सेनाके घोषके साथ ही साथ जो प्रकट हुआ करती है। वह चञ्चला चक्रधारा केतकीके स्वच्छ पुष्पके समान आपकी कीर्तको विकसित करे ॥ ३० ॥

वप्राणां भेदिनी यः परिणतिमखिलश्लाघनीयां दधानः
क्षुण्णां नक्षत्रमालां दिशिदिशि विकिरन्विद्युता तुल्यकक्ष्यः।
निर्याणेनोत्कटेन प्रकटयति नवं दानवारिप्रकर्षं,
चक्राधीशस्य भद्रो वशयतु भवतां स प्रधिश्चित्तवृत्तिम् ॥ ३१ ॥

अन्वयः—यः वप्राणां भेदिनी, अखिलश्लाघनीयां परिणतिंदधानः। क्षुण्णां नक्षत्रमालां दिशिदिशि विकिरन्, विद्युता तुल्यकक्ष्यः उत्कटेन निर्याणेन नवंदानवारि प्रकर्षं प्रकटयति चक्राधीशस्य सः भद्रःप्रधिः भवतां चित्तवृत्तिं वशयतु ॥ ३१ ॥

जो बड़े बड़े प्राकार एवं तत्सदृश शरीरवाले शत्रुसमूहका विघटन करती और अप्राकृत दिव्य पुरुष विग्रहसे भिन्न विचित्र चक्राकार रूप धारण करती है। तथा नक्षत्र मण्डलको छिन्नभिन्न करके प्रत्येक दिशाओंमें विखेरती हुई अपने स्वयं विद्युत्के सदृश चञ्चल रूपमें प्रकाशित होती है। जो अपने प्रकृष्ट वेगवाले प्रयाणके द्वारा भगवान्के अभिनव महत्वको प्रकट करती है। वह श्रीचक्रराजकी दिव्य नेमि आपकी चित्तवृत्तिको शान्त तथा वशमें करे ॥ ३१ ॥

नाकौकः शत्रुजत्रुत्रुटनविघटितस्कन्धनीरन्ध्रनिर्यन्
नव्यक्रव्यास्रहव्यग्रसनरसलसज्ज्वालजिह्वालवह्निम् ।

यं दृष्ट्वा सांयुगीनं पुनरपि विदधत्याशिषो वीर्यवृद्ध्यै
गीर्वाणा निर्वृणाना वितरतु स जयं विष्णुहेतिप्रधिर्वः ॥ ३२ ॥

अन्वयः—नाकौकः शत्रुजत्रुत्रुटन विघटितस्कन्धनीरन्ध्रनिर्यन् नव्यक्रव्यास्त्रहव्यग्रसनरसलसज्ज्वालजिह्वालवह्निम् । सांयुगीनं यं दृष्ट्वा निर्वृणानागीर्वाणा पुनरपि वीर्यवृद्ध्यै आशिषः विदधति स विष्णुहेतिप्रधिः वः विजयं वितरतु ॥ ३२ ॥

असुरोंके जत्रु ( कन्धे ) की हड्डीके टूट जानेसे निरन्तर निकलने वाली नवीन मांस युक्त जो शोणित धारा, जिसको हव्यके समान रस युक्त भक्षण करनेसे जिसकी ज्वाला स्वरूप जिह्वा सुपुष्ट हो गई है। एवं संग्राम भूमिमें विराजमान श्रीसुदर्शन भगवानको देखकर अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक देव मण्डल, जिनकी शौर्यवृद्धिके लिये पुनः पुनः शुभकामना किया करते हैं। उन श्रीचक्रराजकी कल्याण प्रद नेमि, आपको सर्वदा विजय प्रदान करे॥ ३२ ॥

धन्वाध्वन्यस्य धारासलिलमिव धनं दुर्गतस्येव दृष्टि-
र्जात्यन्धस्येव पङ्गोः पदविहृतिरिव प्रीणनी प्रेमभाजाम् ।
पत्युर्माया क्रियायां प्रकटपरिणतिर्विश्वरक्षाक्षमायाम्
मायामायामिनीं वस्त्रुटयतु महती नेमिरस्त्रेश्वरस्य ॥ ३३ ॥

अन्वयः—धन्वाध्वन्यस्य धारासलिलमिव, दुर्गतस्य धनमिव, जात्यन्धस्य दृष्टिरिव, पङ्गोः पदविहृतिरिव, प्रेमभाजां प्रीणनी, पत्युःप्रकटपरिणतिः, अस्त्रेश्वरस्य महतीनेमिः, वः, आयामिनीं मायांत्रुटयतु ॥ ३३ ॥

जो मरुभूमिके पथिकके लिये, प्रवाही जलके सदृश है तथा निर्धनको धन, जन्मान्धको सुन्दर दृष्टि, पंगुको उत्तम पद विहार एवं भक्तोंके लिये आनन्दरूप है। इसी प्रकार जो भगवान्के भी विलास के लिये चक्रस्वरूप है। वह श्री अस्त्रराजकी विचित्र नेमि, आपकी अनर्थप्रद अविद्याको नष्ट करे॥ ३३ ॥

त्राणं याविष्टपानां वितरति च यया कल्प्यते कामपूर्ति-
र्नस्थातुं यत्पुरस्तात्प्रभवति कलयाप्यौषधीनामधीशः ।
उन्मेषो याति यस्या न समयनियतिं साश्रियं वः प्रदेया-
न्न्यक्कृत्य द्योतमाना त्रिपुरहरदृशं नेमिरस्त्रेश्वरस्य ॥ ३४ ॥

या चक्रनेमिः जगतां त्राणं वितरति, यया कामपूर्तिश्च कल्प्यते । यत्पुरस्तात्, औषधीनामधीशः, कलयापि स्थातुं न प्रभवति । यस्याः, उन्मेषः समयनियतिं न याति, त्रिपुर हर दृशंन्यक्कृत्य द्योतमाना सा अस्त्रेश्वरस्य-नेमिः वः श्रियं प्रदेयात् ॥ ३४ ॥

जो विश्वका संरक्षण करती है । जिसके द्वारा उपासकोंकी अभीष्ट सिद्धि होती तथा कामादि शत्रु भी निवृत्त हो जाते हैं । जिसके समक्ष चन्द्रमा क्षणमात्र भी नहीं रुक सकता तथा जिसका उदयकाल अनियत रहता है । इस प्रकार श्रीशंकरजीके तृतीय नेत्रको भी हतप्रभ कर देनेवाली श्रीचक्रराजकी वह नेमि आपको ऐश्वर्य प्रदान करे ॥३४॥

नक्षत्रक्षोदभूतिप्रकरविकिरणश्वेतिताशावकाशा-
जीर्णैः पर्णैरिव द्यां जलधरपटलैश्चूर्णितैरूर्णुवाना ।
आजावाजानवाजानतरिपुजनतारण्यमावर्तमाना-
नेमिर्वात्येव चाक्री प्रणुदतु भवतां संहतं पापतूलम् ॥ ३५ ॥

अन्वयः—नक्षत्रक्षोदभूतिप्रकरविकिरणश्वेतिताशावकाशा, जीर्णैः-पर्णैः चूर्णितैरिव जलधरपटलैः द्यामूर्णुवाना ( आच्छादयन्ती ) आजौ, आजानवाजानतरिपु जनतारण्यमावर्त्तमाना । चाक्रीनेमिः वात्येव भवतां संहतं पापतूलं प्रणुदतु ॥ ३५ ॥

जिसने नक्षत्ररूप भस्मराशिको बिखेर कर और दिशाओंके मध्य-भागको श्वेतवर्णकर दिया है । तथा अपने वेगके कारण उड़े हुए प्राचीन पत्र स्वरूप, मेघ घटाओंसे आकाश मण्डलको आवृत कररखा है । जो युद्धभूमिमें अपने सहज वेग द्वारा जङ्गलरूप शत्रुओंको झुका झुका—

यं दृष्ट्वा सांयुगीनं पुनरपि विदधत्याशिषो वीर्यवृद्धयै
गीर्वाणा निर्वृणाना वितरतु स जयं विष्णुहेतिप्रधिर्वः ॥ ३२ ॥

अन्वयः—नाकौकः शत्रुजत्रुत्रुटन विघटितस्कन्धनीरन्ध्रनिर्यन् नव्यक्रव्यास्त्रहव्यग्रसनरसलसज्ज्वालजिह्वालवह्निम् । सांयुगीनं यं दृष्ट्वा निर्वृणानागीर्वाणा पुनरपि वीर्यवृद्धयै आशिषः विदधति स विष्णुहेतिप्रधिः वः विजयं वितरतु ॥ ३२ ॥

असुरोंके जत्रु ( कन्धे ) की हड्डीके टूट जानेसे निरन्तर निकलने वाली नवीन मांस युक्त जो शोणित धारा, जिसको हव्यके समान रस युक्त भक्षण करनेसे जिसकी ज्वाला स्वरूप जिह्वा सुपुष्ट हो गई है। एवं संग्राम भूमिमें विराजमान श्रीसुदर्शन भगवानको देखकर अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक देव मण्डल, जिनकी शौर्यवृद्धिके लिये पुनः पुनः शुभकामना किया करते हैं। उन श्रीचक्रराजकी कल्याण प्रद नेमि, आपको सर्वदा विजय प्रदान करे॥ ३२ ॥

धन्वाध्वन्यस्य धारासलिलमिव धनं दुर्गतस्येव दृष्टि-
र्जात्यन्धस्येव पङ्गोः पदविहृतिरिव प्रीणनी प्रेमभाजाम् ।
पत्युर्माया क्रियायां प्रकटपरिणतिर्विश्वरक्षाक्षमायाम्
मायामायामिनीं वस्त्रुटयतु महती नेमिरस्त्रेश्वरस्य ॥ ३३ ॥

अन्वयः—धन्वाध्वन्यस्य धारासलिलमिव, दुर्गतस्य धनमिव, जात्यन्धस्य दृष्टिरिव, पङ्गोः पदविहृतिरिव, प्रेमभाजां प्रीणनी, पत्युःप्रकटपरिणतिः, अस्त्रेश्वरस्य महतीनेमिः, वः, आयामिनीं मायांत्रुटयतु ॥ ३३ ॥

जो मरुभूमिके पथिकके लिये, प्रवाही जलके सदृश है तथा निर्धनको धन, जन्मान्धको सुन्दर दृष्टि, पंगुको उत्तम पद विहार एवं भक्तोंके लिये आनन्दरूप है। इसी प्रकार जो भगवान्के भी विलास के लिये चक्रस्वरूप है। वह श्री अस्त्रराजकी विचित्र नेमि, आपकी अनर्थप्रद अविद्याको नष्ट करे॥ ३३ ॥

त्राणं याविष्टपानां वितरति च यया कल्प्यते कामपूर्ति-
र्नस्थातुं यत्पुरस्तात्प्रभवति कलयाप्यौषधीनामधीशः ।
उन्मेषो याति यस्या न समयनियतिं साश्रियं वः प्रदेया-
न्न्यक्कृत्य द्योतमाना त्रिपुरहरदृशं नेमिरस्त्रेश्वरस्य ॥ ३४ ॥

या चक्रनेमिः जगतां त्राणं वितरति, यया कामपूर्तिश्च कल्प्यते । यत्पुरस्तात्, औषधीनामधीशः, कलयापि स्थातुं न प्रभवति । यस्याः, उन्मेषः समयनियतिं न याति, त्रिपुर हर दृशंन्यक्कृत्य द्योतमाना सा अस्त्रेश्वरस्यनेमिः वः श्रियं प्रदेयात् ॥ ३४ ॥

जो विश्वका संरक्षण करती है । जिसके द्वारा उपासकोंकी अभीष्ट सिद्धि होती तथा कामादि शत्रु भी निवृत्त हो जाते हैं । जिसके समक्ष चन्द्रमा क्षणमात्र भी नहीं रुक सकता तथा जिसका उदयकाल अनियत रहता है । इस प्रकार श्रीशंकरजीके तृतीय नेत्रको भी हतप्रभ कर देनेवाली श्रीचक्रराजकी वह नेमि आपको ऐश्वर्य प्रदान करे ॥ ३४ ॥

नक्षत्रक्षोदभूतिप्रकरविकिरणश्वेतिताशावकाशा-
जीर्णैः पर्णैरिव द्यां जलधरपटलैश्चूर्णितैरूर्णुवाना ।
आजावाजानवाजानतरिपुजनतारण्यमावर्तमाना-
नेमिर्वात्येव चाक्री प्रणुदतु भवतां संहतं पापतूलम् ॥ ३५ ॥

अन्वयः—नक्षत्रक्षोदभूतिप्रकरविकिरणश्वेतिताशावकाशा, जीर्णैः-पर्णैः चूर्णितैरिव जलधरपटलैः द्यामूर्णुवाना ( आच्छादयन्ती ) आजौ, आजानवाजानतरिपु जनतारण्यमावर्त्तमाना । चाक्रीनेमिः वात्येव भवतां संहतं पापतूलं प्रणुदतु ॥ ३५ ॥

जिसने नक्षत्ररूप भस्मराशिको विखेर कर और दिशाओंके मध्य-भागको श्वेतवर्णकर दिया है । तथा अपने वेगके कारण उड़े हुए प्राचीन पत्र स्वरूप, मेघ घटाओंसे आकाश मण्डलको आवृत कररखा है । जो युद्धभूमिमें अपने सहज वेग द्वारा जङ्गलरूप शत्रुओंको झुका झुकाकर

उन्हींके बीचमें स्वतन्त्र संचरण करती है । वह श्रीचक्रराजकी नेमि वात्या ( बवण्डर ) के सदृश आपके पाप पुञ्जको रुईके समान उड़ा दे ॥ ३५ ॥

क्षिप्त्वा नेपथ्यशाटीमिव जलदघटां जिष्णुकोदण्डचित्रां
तारापुञ्जं प्रसूनाञ्जलिमिव विपुले व्योमरंगे विकीर्य ।
निर्वेदग्लानिचिन्ताप्रभृतिपरवशानन्तरा दानवेन्द्रान्
नृत्यन्नानालयाढ्यं नट इव तनुतां शर्म चक्रप्रधिर्वः ॥ ३६ ॥

अन्वयः—जिष्णुकोदण्डचित्रां जलदघटां, नेपथ्यशाटीमिवक्षिप्त्वावि-पुले व्योमरङ्गे तारापुञ्जं प्रसूनाञ्जलिमिव, विकीर्य; निर्वेदग्लानिचिन्ताप्रभृति परवशान् दानवेन्द्रान्, अन्तरा नानालयाढ्यं नट इव नृत्यन्, चक्रप्रधिःवः शर्मतनुताम् ॥ ३६ ॥

जो इन्द्र धनुषकी तरह चित्र विचित्र जलद घटाको नाट्य मंचके परदेके सदृश खोलकर और विशाल आकाश मण्डलमें तारा पुंजकी पुष्पांजलि बिखेरती रहती है । तथा विषाद-ग्लानि-चिन्ता आदिके वशीभूत बड़े-बड़े दानवेन्द्रोंके मध्यमें विविध प्रकारकी नाट्य कलामें निपुण नटके सदृश नृत्य किया करती है । वह श्रीचक्रेश भगवान्की नेमि आपके सुखको विस्तृत करे ॥ ३६ ॥

दौर्गत्यप्रौढतापप्रतिभटविभवा वित्तधाराः सृजन्ती
गर्जन्ती चीत्क्रियाभिर्ज्वलदनलशिखोद्दामसौदामनीका ।
अव्यात्क्रव्याद्वधूटीनयनजलभरैर्दिक्षु नव्याननाव्यान्-
पुष्यन्ती सिन्धुपूरान्रथचरणपतेर्नेमिकादम्बिनी वः ॥ ३७ ॥

अन्वयः—दौर्गत्यप्रौढतापप्रतिभटविभवा, वित्तधाराः सृजन्ती चीत्क्रियाभिः गर्जन्ती, ज्वलदनलशिखोद्दामसौदामनीका । क्रव्याद्वधूटीनयन जलभरै, नव्यान्, अनाव्यान् सिन्धुपूरान् दिक्षु पुष्यन्ती, रथ चरणपतेः नेमिकादम्बिनीवोऽव्यात् ॥ ३७ ॥

जो दरिद्रताके प्रकृष्ट दुःखको निराकरण करनेकी शक्तिसे सम्पन्न है और विविध धनधान्यकी वर्षा किया करती है। जिसकी गर्जना, भयंकर चीत्कारके साथ होती है। जाज्वल्यमान अग्निज्वाला ही जिसकी चमकीली बिजली है और जो दैत्योंकी विधवा स्त्रियोंके शोकाश्रु द्वारा नये नये अगाध समुद्र प्रवाहको प्रत्येक दिशाओंमें बढ़ाती रहती है। वह चक्रनेमि स्वरूप मेघमाला आपकी रक्षा करे ॥ ३७ ॥

संदोहं दानवानामजसमजमिवालभ्य जाज्वल्यमाने-
वह्नावह्नाय जुह्वत्त्रिदशपरिषदे स्वस्वभागप्रदायी ।
स्तोत्रैर्ब्रह्मादिगीतैर्मुखरपरिसरंश्लाघ्यशस्त्रप्रयोगं-
प्राप्तः संग्रामसत्रंप्रधिरसुररिपोः प्रार्थितं प्रस्नुतां वः ॥ ३८ ॥

अन्वयः—ब्रह्मादिगीतैः, स्तोत्रैः मुखरपरिसरं श्लाघ्यशस्त्रप्रयोगं, संग्राम सत्रं प्राप्तः। अजसमजमिव दानवानां संदोहमालभ्य जाज्वल्यमाने वह्नौ, अह्नाय ( शीघ्रं ) जुह्वत् त्रिदशपरिषदे, स्वस्वभागप्रदायी, असुररिपोः प्रधिः वः प्रार्थितं प्रस्नुताम् ॥ ३८ ॥

ब्रह्मा रुद्र प्रभृति देवोंसे गाये गये एवं सुन्दर शब्दावलीसे प्रशंसित तथा प्रख्यात शस्त्र प्रयोग वाले संग्राम यज्ञमें प्रवेशकर जो दानव सैन्यको बकरोंके झुण्डकी तरह काट-काटकर, प्रचण्ड अग्नि ज्वालामें उनकी अतिशीघ्र आहुति देती हुई समस्त देवताओंको यथायोग्य उनका भाग प्रदान किया करती है। वह श्रीसुदर्शन भगवान्‌की चक्रनेमि आपके लिये प्रार्थित पदार्थ सम्पन्न करे ॥ ३८ ॥

॥ इतिनेमिवर्णनम् ॥

---

# अथार वर्णनम्

उत्पातालातकल्पान्यसुरपरिषदामाहवप्रार्थिनीना-
मध्वानध्वावबोधक्षपणचणतमः क्षेपदीपोपमानि ।
त्रैलोक्यागारभारोद्वहनसहमणिस्तम्भसंपत्सखानि-
त्रायन्तामन्तिमायां विपदि सपदि वोऽराणि सौदर्शनानि ॥ ३९ ॥

अवन्यः—आहवप्रार्थिनीनामसुरपरिषदाम्, उत्पातालातकल्पानि अध्वानध्वावबोधक्षपणचणतमः क्षेपदीपोपमानि, त्रैलोक्यागारभारोद्वहनसहमणिस्तम्भसम्पत्सखानि, सौदर्शनानि अराणिवः अन्तिमायां विपदि सपदि त्रायन्ताम् ॥ ३९ ॥

संग्रामके लिये उत्सुक दैत्य समूहके विनाशार्थ, जो उत्पात-सूचक, अलात ( उल्मुक ) के समान हैं। एवं मार्ग तथा अमार्गके अप्रकाशक घन अन्धकारकी निवृत्तिके लिये दीप सदृश हैं। तथा त्रिलोक रूप विशाल भवनके भार वहन करनेमें जो मणि स्तम्भकी सामर्थ्य रखते हैं। इस प्रकारके श्री सुदर्शन भगवान्के अर समूह, प्राणान्तके समय आनेवाली आपकी अन्तिम विपत्तिके समय अतिशीघ्र परित्राण करें ॥ ३९ ॥

ज्वालाजालप्रवालस्तबकितशिरसोनाभिमावालयन्त्यः
सिक्ता रक्ताम्बुपूरैः शकलितवपुषां शात्रवानीकिनीनाम् ।
चक्राक्रीडप्ररूढाभुजगशयभुजोपघ्ननिघ्नप्रचारा-
पुष्प्यन्त्यः कीर्तिपुष्पाण्यरकनकलताः प्रीतये वः प्रथन्ताम् ॥ ४० ॥

अन्वयः—चक्राक्रीडप्ररूढा नाभिमावालयन्त्यः, शकलितवपुषां शात्रवानीकिनीनाम्, रक्ताम्बुपूरैः सिक्ता। भुजगशयभुजोपघ्ननिघ्नप्रचारा, ज्वाला जालप्रवालस्तबकितशिरसः, कीर्तिं पुष्पाणि पुष्प्यन्त्यः, अरकनकलताः, वः प्रीतयेप्रथन्ताम् ॥ ४० ॥

जो चक्रस्वरूप उद्यानकी नाभिरूप आलवाल (क्यारी) में उत्पन्न हुई हैं। तथा युद्धमें छिन्न भिन्न शरीर वाले दैत्य सेनाके रक्त प्रवाह द्वारा सिञ्चित की गई हैं। शेषशायी भगवानके भुजदण्डके आलम्बन द्वारा जो संचरण किया करती हैं। जिनका अग्रभाग ज्वाला समूह रूप प्रवालके स्तवक (गुच्छे) से सुशोभित रहा करता है। इस प्रकार कीर्तिरूप पुष्पोंको विकसित करनेवाली श्रीसुदर्शन राजकी अररूप स्वर्ण लतायें आपकी प्रसन्नताके लिये प्रवृद्ध होती रहें ॥४०॥

ज्वालाजालाब्धिमुद्रंक्षितिवलयमिवाबिभ्रतीनेमिचक्रम्
नागेन्द्रस्येव नाभेः फणपरिषदिव प्रौढरत्नप्रकाशा।
दत्तां वो दिव्यहेतेर्मतिमरविततिः ख्यातसाहस्रसंख्या-
संख्यावत्संङ्घचित्तश्रवणहरगुणस्यन्दिसंदर्भगर्भाम् ॥ ४१ ॥

अन्वयः—ज्वालाजालाब्धिमुद्रं नेमिचक्रं क्षितिवलयमिव बिभ्रती, नागेन्द्रस्य, इव, नाभेः फणपरिषत्, इव, ख्यात साहस्रसंख्या, प्रौढरत्नप्रकाशा, दिव्यहेतेः, अरविततिः, संख्यावत्सङ्घचित्तश्रवणहरगुणस्यन्दिसन्दर्भ गर्भां वः, मतिं दद्यात् ॥ ४१ ॥

जो प्रकाशमान ज्वाला समूहात्मक समुद्ररूप सीमा चिह्नसे विशिष्ट नेमिचक्रको भूवलयके सदृश धारण करती है। तथा जो कुण्डली भूतशेषनाग के सदृश एवं उनके फण समूहके समान स्थित है। जो सहस्र संख्यासे सुशोभित होती हुई सुन्दर रत्न प्रभासे प्रकाशित रहती है। वह चक्रेशकी अर परम्परा ज्ञानियोंके भी चित्त एवं श्रवणको आकृष्ट करने वाले दिव्य गुणोंकी प्रवाहमयी बुद्धि आपको प्रदान करे ॥ ४१ ॥

अक्लेशोपक्रमाणां बहुविधविमतक्षोदसंमोदितानां,
सेवायै देवतानांदनुजकुलरिपोः पिण्डिकाद्यंगभाजाम्।
तत्तद्धामान्तसीमाविभजनविधये मानदण्डायमाना-
भूमानं भूयसां वो दिशतु दशशती भास्वराणामराणाम् ॥ ४२ ॥

अन्वयः--बहुविधविमतक्षोदसंमोदितानां, दनुजकुलरिपोः पिण्डिकाद्यङ्गभाजाम्, ब्रह्मेशोपक्रमाणाम्, देवतानाम्, तत्तद्धामान्त सीमाविभजनविधये मानदण्डायमाना, भूयसां भास्वराणामराणां दशशती वो भूमानं दिशतु ॥ ४२ ॥

जिनका चित्त अनेक प्रकारके शत्रुवर्गको निरस्त कर देनेसे सुप्रसन्न रहा करता है तथा दैत्योंके संहारक श्रीसुदर्शन भगवानके नाभि आदि अंगोंके सेवक ब्रह्मा प्रभृति देवताओंके निवास स्थानकी सीमा विभागके निर्णयमें जो मानदण्डका कार्य करते हैं। एवं भूत दिव्य प्रकाशसे सम्पन्न श्रीचक्रराजके सहस्रों अर आपके महत्वको बढ़ावें ॥ ४२ ॥

ज्वालाकल्लोलमालानिबिडपरिसरां नेमिवेलां दधाने-
पूर्वेणाक्रान्तमध्ये भुवनमयहविर्भोजिना पूरुषेण ।
प्रस्फूर्जत्प्राज्यरत्ने रथपदजलधावेधमानैः स्फुलिंगैः
भद्रं वो विद्रुमाणां श्रियमरविततिर्विस्तृणाना विधत्ताम् ॥ ४३ ॥

अन्वयः—ज्वालाकल्लोलमाला निबिड परिसरां, नेमिवेलांदधाने, भुवन, मयहविर्भोजिना पूरुषेण, आक्रान्तमध्ये, प्रस्फूर्जत्प्राज्यरत्ने रथपद जलधौ-अरविततिः, एधमानैः स्फुलिङ्गैः विद्रुमाणां श्रियं विस्तृणाना वः भद्रं विधत्ताम् ॥ ४३ ॥

जिसने अपनी ज्वालाओंकी पंक्तियोंसे घनी भूत प्रदेशवाले नेमि रूप तटको धारण कर रखा है और ब्रह्माण्ड स्वरूप हव्यके भोक्ता आदि पुरुष श्रीसुदर्शन भगवान जिसके मध्य भागमें अधिष्ठित हैं। तथा जो चमकीले विशिष्ट रत्नोंसे भरपूर है। उस श्रीसुदर्शन रूप समुद्रमें अरोंकी पंक्तियां अपने प्रवृद्ध स्फुलिंगोंसे प्रवाल ( मूँगा ) समूह की शोभाको प्रकट करती हुई आपको कल्याण प्रदान करें ॥ ४३ ॥

नासीरस्वैरभग्नप्रतिभटरुधिरासारधारावसेका-
नेकान्तस्मेरपद्मप्रकरसहचरच्छायया प्राप्य नाभ्या ।
मुक्तानीवांकुराणि स्फुरदनलशिखादर्शितप्राक्प्रवाला-
न्यव्याघातेन भव्यं प्रददतु भवतां दिव्यहेतेरराणि ॥ ४४ ॥

अन्वयः—नासीरस्वैरभग्नप्रतिभट रुधिरासारधारावसेकान्, प्राप्य एकान्त स्मेरपद्मप्रकरसहचरच्छायया मुक्तानि, अङ्कुराणि इव स्फुरदनलशिखादर्शित प्राकप्रवालानि, दिव्यहेतेः अराणि भवताम्. अव्याघातेन भव्यं प्रददतु॥४४॥

जो निर्लज्जतापूर्वक भगे हुए प्रतिभट, सेनापतियोंकी रुधिर धारा से सिञ्चित होकर, एवं नियमसे प्रफुल्लित कमल पुंजके सदृश कान्ति वाली नाभिरूप ( क्यारी ) से उत्पन्न, होनेवाले अंकुरके सदृश प्रतीत होते हैं। तथा प्रज्वलित अग्नि शिखाकी तरह प्रकाशित रक्त किसलय को धारण करने वाले हैं। ऐसे श्रीसुदर्शन चक्रके अर समूह आप सबको निर्विघ्न मंगल प्रदान करें॥ ४४ ॥

दावोल्कामण्डलीव द्रुमगणगहने बाडवस्येव वह्ने-
र्ज्वालावृद्धिर्महाब्धौ प्रवयसि तमसि प्रातरर्कप्रभेव ।
चक्रे या दानवानां हयकरटिघटासंकटे जाघटीति-
प्राज्यं सा वः प्रदेयात्पदमरपरिषत्पद्मनाभायुधस्य ॥ ४५ ॥

अन्वयः—या सुदर्शनारपरिषत्, द्रुमगणगहने, दावोल्कामण्डलीव, महाब्धौ वाडवस्यवह्नेः ज्वालावृद्धिरिव, प्रवयसितमसिप्रातरर्क प्रभा, इव, हयकरटिघटासंकटे दानवानां चक्रे, जाघटीति ( चेष्टते ) पद्मनाभायुधस्य सा अरपरिषत् भवताम्, आज्यं पदं प्रदेयात् ॥ ४५ ॥

जो वृक्ष समूहके दुःप्रवेश सघन वनमें दावानल ज्वालाके समान और समुद्रमें वाडवाग्नि ज्वालाकी तरह तथा प्रकृष्ट अन्धकारमें प्रातः कालीन सूर्य प्रभाके सदृश प्रतीत होती है एवं जो अश्व तथा गजेन्द्रों

से परिपूर्ण दानव सैन्यको आक्रान्त करके त्रस्त करती रहती है। वह श्रीसुदर्शन भगवान्की, अर पंक्ति आपको श्रेष्ठपद प्रदान करे॥ ४५॥

तापाद्दैत्यप्रतापातपसमुपचितात्त्रायमाणं त्रिलोकीं-
लोलैर्ज्वालाकलापैः प्रकटयदभितश्चीनपट्टाञ्चलानि।
छत्राकारं शलाका इव कनककृताः शौरिदोर्दण्डलग्नं
भूयासुर्भूषयन्त्यो रथचरणमरस्फूर्तयः कीर्तये वः ॥४६॥

अन्वयः—दैत्यप्रतापातपसमुचितात् तापात् त्रिलोकीं त्रायमाणं, अभितः लोलैः ज्वालाकलापैः चीनपट्टाञ्चलानि प्रकटयन्, शौरिदोर्दण्डलग्नं छत्राकारं रथचरणं भूषयन्त्य- कनककृताः शलाका इव प्रतीयमानाः, अर-स्फूर्तयः, वः कीर्तये भूयासुः ॥ ४६ ॥

दैत्य दानवोंके प्रतापी तेजकी ज्वालासे आक्रान्त त्रिलोकके रक्षणमें तत्पर, तथा अतीव चंचल एवं प्रसरणशील ज्वाला समूह द्वारा छत्रमें लगी हुई चमकीली झालरोंके सौन्दर्यको जो सर्वदा प्रकट करती रहती हैं। भगवान्के भुजदण्डमें विराजमान श्रीसुदर्शनचक्रको छत्रके रूपमें सुशोभित करती हुई सुवर्णकी शलाकाओंकी तरह सुन्दर लगनेवाली उन अर पंक्तियोंका प्रकाश आपके यशको बढ़ावे॥ ४६॥

नाभीशालानिखातां नहनसमुचितां वैरिलक्ष्मीवशानां-
संयद्वारीहृतानां समनुविदधती काञ्चनालानपंक्तिम्।
राज्या च प्राज्यदैत्यव्रजविजयमहोत्तम्भितानां भुजानां-
तुल्या चक्रारमाला तुलयतु भवतां तूलवच्छत्रुलोकम् ॥ ४७ ॥

अन्वयः—संयद्वारीहृतानां, वैरिलक्ष्मीवशानां, नहनसमुचितां नाभिशाला-निखातां, काञ्चनालानपंक्तिं, समनुविदधतीं प्राज्यदैत्यव्रजविजयमहोत्तम्भि-तानां भुजानां राज्यातुल्या, चक्रारमाला, भवतां शत्रुलोकं तूलवत् तुल-यतु ॥ ४७ ॥

जो संग्राम स्वरूप वारी ( गजबन्धिनी ) गर्तसे निकली हुई शत्रु सम्पत्ति रूप हस्तिनीके बन्धनके योग्य, नाभिरूप गजशालामें अच्छी तरह गाड़ी हुई सुवर्णमय गजबन्धन स्तम्भ पंक्तिके सदृश प्रतीत होती है। तथा बड़े-बड़े भयंकर दैत्य समूह पर विजय प्राप्त कर लेने के महोत्सवसे उन्मत्त भुजदण्डोंकी पंक्तिके जो सदृश जो दिखाई पड़ती है श्रीसुदर्शन चक्रके, अरोंकी वह माला आपके शत्रु समूहको तूल ( रुई ) के सदृश निर्मूल कर दे ॥ ४७ ॥

आनेमेश्चक्रवालात्त्विषइव वितताः पिण्डिकाचण्डदीप्ते-
र्दीप्ता दीपा इवाराद्गहनरणतमीगाहिनः पूरुषस्य ।
शाणे रेखायितानां रथचरणमये शत्रुशौण्डीर्यहेम्नां
रेखाः प्रत्यग्रलग्ना इव भुवनमरश्रेणयः प्रीणयन्तु ॥ ४८ ॥

अन्वयः—आनेमेश्चक्रवालात्, त्विषइव वितताः पिण्डिकाचण्डदीप्तेः-गहनरणतमीगाहिनः पूरुषस्य, आरात् प्रदीप्ताः दीपा इव रथचरणमयेशाणे रेखायितानाम्, शत्रुशौण्डीर्यहेम्नां प्रत्यग्रलग्नाः रेखाइव ( स्थिताः ) अर-श्रेणयः भुवनं प्रीणयन्तु ॥ ४८ ॥

जो नेमिरूप लोकालोक पर्वत पर्यन्त, नाभि स्वरूप सूर्यकी किरणों के सदृश व्याप्त हैं। तथा दुष्प्रवेश संग्राम रूप अँधेरी रात्रिमें संचरण करने वाले श्रीसुदर्शन पुरुषके समीपमें अन्धकार विघटनार्थ प्रदीप्त दीपकी ज्वालाका कार्य करती है। एवं चक्र नामक शाण ( कसौटी ) के ऊपर संघर्षित शत्रुवर्गके मदरूप सुवर्णकी रेखाओंके समान चमकती रहती हैं। इस प्रकार चक्रकी अर श्रेणियां समस्त लोकको सुप्रसन्न करें ॥ ४८ ॥

दीप्तैरर्चिःप्ररोहैर्दलवति विधृते बाहुनालेन विष्णो-
रुद्यत्प्रद्योतनाभं प्रथयति पुरुषं कर्णिकावर्णिकायाम् ।
चूडालं वेदमौलिं कलयति कमले चक्रनाम्नोपलक्ष्ये-
लक्ष्मीं स्फारामराणि प्रतिविदधतु वः केसरश्रीकराणि ॥ ४९ ॥

